भवन सुशोभित थे और उनके आगे मार्गमे धूपसे सुशोभित सुवर्णकलश शोभा पा रहे थे ॥४३॥

उस सभाके ऊपरका आकाश धूपघटोसे निकलने वाली जिन धूमकी रेखाओसे व्याप्त हो रहा था वे ऐसी जान पड़ती थीं मानो जिनेन्द्र भगवान्के दर्शनके द्वारा, एकत्रित भव्य जीवोंके समूहसे उनकी पापकी परम्पराएँ ही निकलकर भाग रही थीं। दिशारूपी स्त्रियोके कर्णपूरके समान दिखनेवाले श्रेष्ठ पल्लवोसे सुशोभित एवं इन्द्रके उद्यानको जीतनेके लिए ऊपर उठाये हुए हाथोकी समानता प्राप्त करनेवाले गगनचुम्बी चार चैत्यवृक्षोसे सुशोभित तथा अनेक प्रकारके धारागृहों, निकुञ्जो और सुवर्णमय क्रीड़ापर्वतोसे सुशोभित चार वन उस सभाकी शोभा बढ़ा रहे थे। जिसके तोरण नाना प्रकारके मणियोंके समूहसे खचित थे। ऐसी सुवर्णमय वेदिकासे वह सभा अलंकृत थी। मयूर, हाथी, सिंह आदि मुख्य-मुख्य चिह्नोसे चिह्नित तथा आकाशतलमे फहरानेसे खिची हुई आकाश-गङ्गाकी तरङ्गोंकी संभावना बढ़ाने वाली, संलग्न मोतियोंकी कान्तिकी परम्परासे सुन्दर पताकाओंसे वह सभा सुशोभित थी। आगे चलकर उस सुवर्णमय कोटसे सुशोभित थी जो कि भगवान्के मुखारविन्दसे निकली हुई दिव्य ध्वनिको सुननेके कौतूहलसे कुण्डलका आकार बनाकर उपस्थित हुआ मानो मेरु पर्वत ही था। वह सभा सबका मन हरनेवाले फूलोंसे लदे कल्पवृक्षोंके वनसे सुशोभित थी। समस्त जगत्को आनन्दका समूह प्रदान करनेवाली एवं चार गोपुरोंसे समुद्भासित वज्रमय वेदिकासे युक्त थी। जिनेन्द्र भगवान्के दर्शनके कौतूहलसे प्रकट हुए नव पदार्थोंके समान दिखनेवाले, प्रतिमाओंसे युक्त नौ नौ स्तूपोंको धारण कर रही थी। भगवान्के दर्शनकी इच्छासे आये हुए मूर्तिधारी आकाशके समान सुशोभित स्फटिकके कोटसे अलंकृत थी और निरन्तर चमकनेवाले चन्द्रकान्त मणियोसे निर्मित एवं भव्य जीवोंके समूहसे अधिष्ठित बाहर सभाओंसे बहुत ही अधिक सुशोभित हो रही थी।

वहाँ प्रवेशकर उन्होंने गन्धकुटीसभा नामक स्थानमे मणियोंसे प्रकाशित सिंहासनके अग्रभागपर उदयाचलपर सूर्यके समान विराजमान वीर जिनेन्द्रके कौतुकके साथ दर्शन किये ॥४४॥ विधि-विधान को जाननेवाले राजा जीवन्धरने प्रदक्षिणा देकर जगत्पूज्य भगवान् महावीर स्वामी की भक्तिपूर्वक पूजा की और तदनन्तर पूजाकी विधिसे संतुष्ट चित्त होकर निम्न प्रकार उनकी स्तुति की ॥४५॥

हे स्वामिन्! जिसने गगनचुम्बी शाखाओंके द्वारा आकाश और दिशाओंके अन्तरको रोक रखा है, जो भ्रमरोंके शब्दके बहाने आपके निर्मल गुणोंका गान कर रहा है और जो आपके दर्शनसे अनुरक्त हो चञ्चल पल्लवोंके द्वारा नृत्य कर रहा है ऐसा यह आपका अशोक वृक्ष अनेक प्रकारके फूलों और पल्लवोंके समूहसे ऐसा जान पड़ता है मानो मूर्तिधारी वसन्त ही हो ॥४६॥ हे जिनराज! हे सम्पूर्ण एवं स्पष्ट ज्ञानके सागर! आपकी वह अत्यन्त सफेद पुष्पोंकी वर्षा, आपका दर्शन करनेके लिए आकाश-मार्गसे आई हुई चाँदनी है क्या? अथवा आपके भयसे कामदेवके हाथसे छूटी हुई उसकी बाणों की परम्परा है क्या? ॥४७॥ हे जिनेन्द्र, हे स्वामिन्! गम्भीर गर्जनासे युक्त, एवं मेघध्वनिके समूहका अनुकरण करनेवाला आपका यह दुन्दुभि समस्त मिथ्यामतियोंको बुलाकर कह रहा है कि अरे रे कुतीर्थो! अपनी बुद्धिसे विचारकर तुम्हीं लोग कहो कि कहाँ तो यह अपार लक्ष्मी और कहाँ यह निश्चल निःस्पृहता?—कहाँ यह समस्त पदार्थोंको विषय करनेवाला स्पष्ट ज्ञान और कहाँ यह अहंकारका अभाव? नम्रता ॥४८॥

हे समस्त जगत्के स्वामी! हे समस्त पदार्थोंके जाननेमें चतुर! हे सुमेरु पर्वतके समान धीर! हे वीर जिनेन्द्र! आपका यह छत्रत्रय ऐसा जान पड़ता है मानो तीनों लोकोंके ऐश्वर्य की महिमाको प्रकट करनेवाला, एवं भूत, भविष्यत् और वर्तमानको विषय करनेवाला, आपका ज्ञानत्रय ही हो। अथवा अपना प्रभुत्व प्रकट करनेके लिये देवोंके द्वारा चक्राकारकर आकाशमे

तीन भागोंमें रखा हुआ क्षीर सागरका जल ही हो। यह छत्रत्रय यद्यपि अत्यन्त स्वच्छ स्वभाव वाला है तो भी भव्य समूह को अनुराग—लालिमा ( पक्षमें प्रेम ) उत्पन्न करनेवाला है यह आश्चर्य की बात है।

हे जिनपते! दर्शनके लिए आये हुए सूर्यमण्डलकी शङ्का उत्पन्न करनेवाले एवं मणिमय दर्पणके समान आभा रखनेवाले आपके भामण्डलमे भव्य जीवोंका समूह स्पष्ट रूपसे अपने अतीत जन्मोंकी परम्पराको देखता है ॥४९॥ हे स्वामिन्! आपके चमरों की पंक्ति ऐसी सुशोभित होती है मानो चन्द्रमाके समान आपके विद्यमान रहने पर चन्द्रमा की किरणे व्यर्थ है इसलिये विधाताने उन्हें दण्डमें बाँधकर अलग रख छोड़ा हो। और उन्हीं की यह पंक्ति हो ॥५०॥ हिरण गरदन उठा उठाकर जिसे निरन्तर सुनते है और जिसने अमृत की धाराको जीत लिया है ऐसी आपकी दिव्य ध्वनि अत्यन्त सुशोभित हो रही है ॥५१॥

निरन्तर नमस्कार करनेवाले देवसमूहके मुकुटतटमे लगे मोतियो की कान्तिसे पुनरुक्त नखरूपी चाँदनीके द्वारा समस्त मनुष्योंके नेत्ररूपी नील कमलोको आनन्दित करनेवाले हे वीर जिनेन्द्र! आपका सिहासन उपवनके समान है क्योकि जिस प्रकार उपवन अनेक पत्र और लताओसे सहित तथा मुँह खोले सिंहोसे युक्त होता है उसी प्रकार यह सिहासन भी नाना प्रकारके पत्तो और बेलबूटोंसे सहित तथा मुँह खोले कृत्रिम सिहोसे युक्त है। अथवा समुद्रके जलके समान है क्योंकि जिस प्रकार समुद्रका जल रत्न तथा मकरोसे सहित होता है उसी प्रकार यह सिंहासन भी रत्नमय मकरोसे सहित है। अथवा सुमेरु के शिखरके समान है क्योकि जिस प्रकार सुमेरुका शिखर अत्यन्त ऊँचा होता है, इस तरह अनेक उपमाओंको धारण करनेवाला आपका सिंहासन समस्त जगत्के आनन्दको बढ़ा रहा है।

इस प्रकार आठ प्रातिहार्योसे सेवित हे श्रीमन्! वीर जिनेन्द्र! 'संसाररूपी सागरमें डूबे हुए मुझे निकालिये—मेरा उद्धार कीजिये' यह कहकर राजा जीवन्धरने भक्तिके अधिकतासे देवाधिदेव भगवान् महावीर स्वामीको नमस्कार किया ॥५२॥ तदनन्तर जिनेन्द्रदेव की आज्ञा प्राप्तकर कुशल जीवन्धर स्वामीने मामा गोविन्द नरेश आदि राजाओंके साथ गणधरको नमस्कार किया और जिनेन्द्र देवके द्वारा कहा हुआ निर्ग्रन्थ संयम ( निर्ग्रन्थ दीक्षा ) धारणकर उन्हींके समीप तप किया ॥५३॥ वह जीवन्धर स्वामी यद्यपि कुरूपशोभित थे—कुत्सित रूपसे सुशोभित थे तो भी सुरूप—सुन्दर रूपके धारक इस नामसे प्रसिद्ध थे। ( पक्षमें कुरुवंशमें उपशोभित होकर सुरूप नामसे प्रसिद्ध थे ) और मदन-काम होकर भी शिव—महादेवजी को सुख उत्पन्न करनेमें आदरसे युक्त थे ( पक्षमें-कामदेव पदवीके धारक होकर भी शिव—मोक्ष सम्बन्धी सुखमें आदर धारण करनेवाले थे ) ॥५४॥

यह रहने दो इसके सिवाय और भी आश्चर्यजनक बातें उनमें दिखाई देती थीं।

जो पहले सुन्दर लोचनोंके धारक स्त्रियोंके द्वारा संगी यह कहकर प्रशंसित हुए थे ( पक्षमें संगीति—उत्तम गानके द्वारा प्रशंसित हुए थे ) वही अब सुहृज्जनोंमें विद्वज्जनोंमें असंगी निष्परिग्रह इस तरहकी प्रसिद्धिको प्राप्त हुए थे ॥५५॥ गन्धर्व दत्ता आदि देवियोंने भी अपनी-अपनी माताओंके साथ चन्दना नामक आर्याके पास उत्कृष्ट संयम धारण कर लिया ॥५६॥ तपमें प्रवीण, धीर वीर, एवं माननीय गुणोंसे सुन्दर महामुनि जीवन्धर स्वामीने यथाक्रमसे अत्यन्त मजबूत आठ कर्मोंको नष्टकर पूर्ण रत्नत्रय प्राप्त किया ॥५७॥ इस प्रकार जो अपने आठ गुणोंसे पुष्टिको प्राप्त हुए थे, और हरिचन्द्र कविने अपने मधुर वचन रूपी पुष्पोंके समूहसे भक्तिवश जिनके दोनों चरण-कमलोंकी पूजा की थी वे जीवन्धर स्वामी सिद्ध होकर लोकोत्तर प्रभासे युक्त, अनुपम तथा अविनाशी सुखकी परम्परासे सुशोभित मुक्तिरूपी लक्ष्मीको प्राप्त हुए ॥ ५८ ॥ महाकवि हरिचन्द्र ग्रन्थके अन्तमें मंगल-कामना करते हुए कहते हैं कि राजा प्रतिदिन प्रजाका कल्याण

करनेमें समर्थ हो, उत्तम वर्षा हो, रोगोंका समूह नाशको प्राप्त हो, लक्ष्मी सरस्वतीके साथ प्रतिदिन परिचय करे, जिनेन्द्र देवका मत जयवन्त हो और सबकी भक्ति जिनेन्द्रदेवमें सुशोभित हो ॥५६॥ पूर्णचन्द्रकी चाँदनीके समान निर्मल-धवल तथा आनन्द उत्पन्न करनेवाली कुरुकुलपति जीवन्धर स्वामीकी कीर्ति तीनों लोकोंमें निरन्तर बढ़ती रहे और रससे सुशोभित अलंकारोंसे युक्त तथा कामदेव पदके धारक जीवन्धर स्वामीके उपाख्यानसे अलंकृत हमारी मधुर वाणी विद्वानोंके मुखोंमें नृत्य करती रहे ॥६०॥

*इस प्रकार महाकवि श्री हरिचन्द्रविरचित जीवन्धरचम्पू-काव्यमें मुक्तिकी प्राप्तिका वर्णन करनेवाला ग्यारहवाँ लम्भ समाप्त हुआ।*

# श्लोकानुक्रमणिका